[illegible] विरचितम्

# अनङ्गसञ्जीवनम्

'भाण'-संज्ञकं रूपकम्

❖

सम्पादकः

डॉ० गयाचरण त्रिपाठी

*

गङ्गानाथ झा केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ

प्रयाग

श्रीकालनाथ-विरचितम्

# अनङ्गसञ्जीवनम्

## 'भाण'-संज्ञकं रूपकम्

(एकमात्रमुपलब्धया मातृकया संशोध्य सम्पादितम्)



सम्पादकः
**डॉ० गयाचरण त्रिपाठी**



**गङ्गानाथ झा केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठम्**
चन्द्रशेखर आजाद पार्क
प्रयाग-२

प्रकाशक -

डॉ० गयाचरण त्रिपाठी, डी०लिट्०
*प्राचार्य*
गङ्गानाथ झा केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ
चन्द्रशेखर आजाद पार्क
इलाहाबाद-२



मूल्य -

978-93-83135-74-5

अक्षरसंयोजना -
श्री विनोद कुमार द्विवेदी

मुद्रक -

अलका कम्प्यूटर्स एण्ड प्रिन्टर्स
१०८/५ छोटा बघाड़ा
इलाहाबाद-२

**RASHTRIYA SANSKRIT SANSTHAN**
(Under the auspices of the Ministry of H.R.D.)
**New Delhi**

**Ganganatha Jha Kendriya Sanskrit Vidyapitha**
**TEXT SERIES**

*Chief Editor*
**Prof. G.C. Tripathi**
Principal



Vol. No. **51**

# Anaṅgasañjīvanam

**by**

**Kālanātha Bhaṭṭa**

**(A dramatic work of the Bhāṇa variety)**



*Edited by*
**Gaya Charan Tripathi**
Principal



**Ganganatha Jha Kendriya Sanskrit Vidyapitha**
*Chandrashekhar Azad Park*
**Allahabad-211 002**

राष्ट्रिय-संस्कृत-संस्थानम्
(केन्द्रीय-शिक्षामन्त्रालयस्याङ्गभूतम्)
देहली



गङ्गानाथझा-केन्द्रीय-संस्कृत-विद्यापीठ-ग्रन्थमाला

प्रधानसम्पादकः
डॉ० गयाचरण त्रिपाठी



एकपञ्चाशत्तमं प्रसूनम्



श्रीकालनाथभट्टविरचितम्

# ॥ अनङ्गसञ्जीवनम् ॥

सम्पादकः
डॉ० गयाचरण त्रिपाठी



गङ्गानाथझा-केन्द्रीय-संस्कृत-विद्यापीठम्
प्रयागः

# पुरोवाक्

सामोदमस्माभिः सम्प्रति साहितीरसिकानां विद्वत्तल्लजानां शयकुशेशयेषूपस्थाप्यते कविशिरोमणिश्रीकालनाथभट्टविरचितम् "अनङ्गसंजीवना"ख्यमिदमैदम्प्राथम्येन प्रत्यग्रप्रकाशितं रूपकरत्नम् । प्रयागतोऽकस्मादुपलब्धाऽद्वितीयास्य काचिन्मातृका सरसां प्रसादमाधुर्यादिगुणसम्पन्नां कृतिमेनां प्राकट्यमानयत् । कियन्त्येतादृशानि ग्रन्थरत्नान्याभारतं विकीर्णानि स्वस्वस्वामिनामुपेक्षावृत्तिं सहमानानि क्रमशो वम्रीमूषकादीनां भक्ष्याणि संजायन्ते, यदि वा शनैः-शनैरररिवाचरत्यस्मद्देशीयजलवायौ, जीर्णानि जर्जराणि च भूत्वा जलसमाधिं समाप्नुवन्तीति न जानीमहे। "यत्तिष्ठति तदाश्चर्यं विनाशे संशयः कुतः" इत्युक्तिं विभाव्य भगवतो भूतभावनस्य कृपैवास्य ग्रन्थस्येदानीमप्यवस्थितौ कारणमिति निश्चिनुमः। ग्रन्थस्य मातृका १५४९ तमे वैक्रमे वर्षे लिखिता सतीदानीं पञ्चशतेभ्योऽपि वर्षेभ्यः प्राचीनतरा।

कृतिरियं रूपकस्य दशसु भेदेषु "भाण"संज्ञको भेदः। अत्र वैशिकजीवनस्य, वेशवाट्यां प्रचलतो वैविध्यपूर्णक्रियाकलापस्य, गणिकानां दैनन्दिनव्यापारस्य च मनोरमं चित्रणं सहृदयानां मनांसि हठादेवावर्जयति। भाषाप्यतिसरला, सरसा, प्रसन्ना च। श्रीकालनाथस्य स्थितिकालः ईशवीयैकादशशताब्दीतस्त्रयोदशशताब्दीं यावदासीदित्यहमनुमिनोमि। एतद्विषये विस्तरस्तु भूमिकायामवलोकनीयः।

पाठसमीक्षात्मकानि कानिचिट्टिप्पणान्यस्माभिः प्रथमतः पृष्ठानामधोभागे आंग्लभाषया प्रदत्तान्यासन्। तेषां परिवर्तनमनपेक्ष्यं मत्वा तानि यथावत्तथैव मुद्रितानि। यदि केषाञ्चिद्विपश्चितामनेन कारणेन किमप्यसौविध्यं स्यात्तर्हि क्षन्तव्योऽयं जनः ।

आशासे यत् सहृदयाः सुधियोऽस्य लघुकायस्य भाणस्य परिशीलनेनामन्दानन्दमनुभूयास्मभ्यं स्वीयैराशीर्वचोभिः सभाजयिष्यन्तीति --

विदुषामाश्रवस्य

स्वातन्त्र्यदिवसः, २००१ ई०

*त्रिपाठिनो गयाचरणस्य*

प्रयागस्थस्य

# भूमिका

पिछले तीन सहस्रवर्षों की अवधि में लौकिक संस्कृत साहित्य में कितने ग्रन्थ रचे गये, इसका सही आकलन शायद ही कभी हो पाए। आश्चर्य तो यह है कि विदेशी आक्रान्ताओं के द्वारा हमारे बड़े-बड़े ग्रन्थागारों की होली जलाने, मूषक-दीमक आदि विनाशकारी जीवों एवं कीटों द्वारा सहस्रों ग्रन्थों के भक्षण कर जाने और उष्णता-आर्द्रता आदि के मौसमी प्रकोप से असंख्य ग्रन्थों के जीर्ण होकर नष्ट हो जाने के उपरान्त भी आज इतनी अधिक संख्या में हस्तलेखों के रूप में संस्कृत ग्रन्थ बचे हुए हैं कि उनके सम्यक् संकलन, संपादन एवं प्रकाशन में अभी वर्षों लगेंगे।

ऐसे ही अकस्मात् 'अनंगसंजीवन' नामक यह ग्रन्थ एक दिन प्रकाश में आ गया। प्रयाग के एक पुराने मुहल्ले में स्थित श्रीशिवशर्मा आयुर्वेदिक औषधालय के युवा स्वत्वाधिकारी एकमात्र यही एक ग्रन्थ लेकर सन् १६८६ में विद्यापीठ आए और इसके विक्रय की इच्छा प्रकट की। उनकी पारिवारिक ग्रन्थ संपदा में से यही एक मात्र ग्रन्थ सुरक्षित बचा था। ग्रन्थ को मैंने लेकर देखने के लिये रख लिया किन्तु उस समय विद्यापीठ की आर्थिक विपन्नतावश क्रय नहीं कर पाया। फिर मुझे एक वर्ष के लिये अतिथि-आचार्य के रूप में कनाडा जाना पड़ा। वहाँ से लौटने पर १६६१ में किसी प्रकार अर्थ का प्रबन्ध करके ग्रन्थ को विद्यापीठ पुस्तकालय के लिये खरीदा गया। सूक्ष्मता से अवलोकन करने पर यह एक अज्ञातनामा लेखक की साहित्यिक गुणों से पूर्ण, एवं अद्यावधि अप्रकाशित, कृति निकली जिसका प्रकाशन संस्कृत के विद्वानों हेतु अत्यन्त वाञ्छनीय समझा गया। इस प्रकार अब यह कृति आपके समक्ष है।

'अनंगसञ्जीवन' रूपक के दस भेदों में *भाण* की कोटि में आता है। भाण संज्ञक रूपक में मञ्च पर सदैव केवल एक ही पात्र रहता है जिसे सामान्यतः विट कहते हैं। रूपक में घटनाओं का वर्णन होता है, पात्रों का चित्रण होता है, यहाँ तक कि पारस्परिक वार्तालाप भी होता है; किन्तु इस सम्पूर्ण क्रियाकलाप को विट अकेला ही अपनी चेष्टाओं एवं सूक्ष्म तथा सजीव वर्णन के द्वारा व्यक्त

करता चलता है। दूसरे के द्वारा कहे गये वाक्य को विट एक प्रश्नवाचक चिह्न लगा कर पहले 'दुहराता' है और फिर स्वयं उसका उत्तर देता है। ''भाण'' शब्द ''भण्'' धातु से निष्पन्न है जिसका अर्थ बोलना या वर्णन करना ( to narrate) होता है। अतः जिस रूपक में केवल वाचिक अभिनय हो और अन्य तीन (आंगिक, सात्त्विक तथा आहार्य) या तो अनुपस्थित हों या गौण हों, वह भाण है।

अभी तक संस्कृत में जितने भाण मिले हैं उनमें से अधिकांश वैशिक जीवन एवं गणिकाओं के क्रिया-कलापों से ही संबद्ध हैं, यद्यपि इस प्रकार कोई बन्धन नाट्यशास्त्रीय आकर-ग्रन्थ नहीं लगाते। हाँ, यह अवश्य है कि भाण की कथावस्तु समाज में विद्यमान धूर्तवर्ग (पुरुष या स्त्री) से ही संबन्धित होती है। धनञ्जय के दशरूपक के अनुसार भाण की परिभाषा निम्नवत् है–

भाणस्तु धूर्तचरितं स्वानुभूतं परेण वा।
यत्रानुवर्णयेदेको निपुणः पण्डितो विटः।।
संबोधनोक्तप्रत्युक्ती कुर्यादाकाशभाषितैः।
सूचयेद् वीरश्रृंगारौ शौर्यसौभाग्यसंस्तवैः।।
भूयसा भारतीवृत्तिरेकाङ्कं वस्तु कल्पितम्।
मुखनिर्वहणे साङ्गे लास्याङ्गानि दशापि च।।

–दशरूपकम् ३/४६-५१

''भाण की विषयवस्तु कल्पित होती है, इसमें प्रायः धूर्तों के चरित्र का वर्णन होता है जो स्वयं के अथवा अन्य के अनुभव पर आधारित हो सकता है। श्रृंगार एवं वीर रसों की प्रधानता रहती है। कोई विट या पण्डित इसकी घटनाओं का वर्णन 'आकाशभाषित' को आधार बना कर उक्ति-प्रत्युक्ति के रूप में करता है। इसमें एक ही अंक होता है (अर्थात् बीच में कहीं भी यवनिका-पात नहीं होता), भारतीवृत्ति होती है, मुख एवं निर्वहण संधियाँ होती हैं तथा लास्य-नृत्य के सभी दस अंगों से यह मण्डित रहता है।''

दशरूपक की उक्त परिभाषा इस भाण पर सम्पूर्णतया लागू होती है। सामान्यतः अंगी श्रृंगार रस से आपूरित होने पर भी वीररस की ओजस्विता

श्लोक ४६ एवं ५० में दर्शनीय है। श्लोक ४० से ४६ तक गीत-नृत्य आदि का मनोरम चित्रण और श्लोक ३६ से ३८ में कौलिकों के आचरण के वर्णन में हास्य तथा भयानक की सृष्टि हुई है। श्लोक ३२ में कालिका के सम्मुख दी जाने वाली छागबलि एवं श्लोक ३४ में भैरव का चित्रण भी हृदय में भयावहता के साथ भयानक रस उत्पन्न करते हैं।

## कथावस्तु का सारसंक्षेप

भाण एक छोटा एकांकी रूपक है, अतः इसकी कथावस्तु बहुत लम्बी नहीं होती। अनंगसंजीवनम् की कथावस्तु भी मूलतः अत्यन्त संक्षिप्त है। मलयकेतु नाम के किसी विट का 'चन्द्रसेन' नामक एक अभिन्न मित्र है। इसकी 'कुमुद्वती' नामक प्रेयसी है। दोनों में किसी कारण से प्रणय-कलह उत्पन्न हो जाता है। मलयकेतु से प्रार्थना की जाती है कि वह जाकर दोनों का मनमुटाव दूर कर उनमें फिर सौहार्द उत्पन्न कराए। स्त्रियों एवं पुरुषों दोनों की प्रणय-प्रकृति के व्यावहारिक एवं मनोवैज्ञानिक पक्ष से सुपरिचित, एवं ऐसे कार्यों में पूर्ण दक्ष, मलयकेतु को यह कार्य उतना ही सरल लगता है जितना हनुमान् जी से कोई सामान्य सरोवर लाँघने की प्रार्थना। वह इस पुण्य कार्य को सम्पादित करने का बीड़ा लेता है और घर से निकल पड़ता है। नगर की अनेक सड़कों से होता हुआ, अनेक गणिकालयों-वेश्यागृहों, तथा मन्दिरों आदि में थोड़ा-थोड़ा समय बिताता हुआ वह लगभग सायंकाल कुमुद्वती के भवन में पहुँचता है, जहाँ उसने एक निश्चित समय पर अपने मित्र चन्द्रसेन को पहुँचने के लिये कहा है। वहाँ दोनों को पृथक्-पृथक् समझा कर और फिर दोनों को मिलवा कर वह उनको पारस्परिक शिकायत दूर करने का अवसर देता है और दोनों के मधुरमिलन से भाण समाप्त होता है।

मलयकेतु के भ्रमण में प्रसंग में मुख्यतः वेश्यालयों एवं वहाँ रहनेवाली नारियों की विभिन्न गतिविधियों तथा उनके पास आने वाले पुरुषों के चरित्र का बड़ा सजीव चित्रण हुआ हैं। प्रसंगवश कालिकादेवी के मन्दिर का और वहाँ बलि दिये जाने वाले छागों का भी बहुत उत्तम चित्रण है।

मलयकेतु अपनी यात्रा उस गली से प्रारम्भ करता है जिसमें इत्र, फुलेल, गुलाबजल, केवड़ा आदि सुगन्धित वस्तुओं की दूकानें हैं। रूपक में इसे 'सौगन्धिकवीथी' कहा गया है। उसके बाद वह वेश्याओं की वीथी (विशवीथी) में प्रवेश करता है जिसे वह 'विषवीथी' की संज्ञा देता है– किन्तु एक ऐसी विषवीथी जो रसिक जनों के लिये संजीवनी' का काम करती है। उसकी ऊँची अट्टालिकाओं और उनके बुर्जों पर स्थापित स्वर्णकलशों का उल्लेख हुआ है। वीथी के सभी भवनों के वातायनों से विविध प्रकार के सुगन्धित द्रव्यों की गन्ध-वाष्प निकल रही है। वेश्याओं के गृहों के प्रवेशद्वार पर झाड़-बुहार कर, चन्दन से लीपने के पश्चात् रँगोली ('रंगवल्ली') सजाई जा रही है।

एक दूसरी ओर दृष्टिपात करने पर उसे पद्मावती की पुत्री कलावती के दर्शन होते हैं जो इस समय ऋतुकाल में है। उसकी सखी ने सँवारने के लिए उसके लम्बे घुँघराले बाल खोल कर पीठ पर डाल दिये हैं तो घर का पालतू मोर उनको देख कर मेघ की शंका में उसके पास आ जाता है, जिससे वह सकुचा कर उन्हें फिर बाँध लेती है। आगे चलने पर मालती का भवन मिलता है जिसे वह अपने मित्र मधुकर का सन्देश देना चाहता है। किन्तु मालती इस समय अपने शरीर को लम्बे कपड़े से ढक कर, अग्नि में अगुरु आदि सुगन्धित पदार्थ डाल कर, उनके सुगन्धित धुएँ से अपने बालों को आधूपित कर रही है। अतः वह लौट आता है और अपने मार्ग पर आगे बढ़ता है

आगे चल कर उसे मन्दारमाला की सखी मदयन्तिका मिलती है जो उसे हाथ के संकेत से पास बुला रही है। मन्दारमाला और उसके प्रेमी मकरन्द में द्यूतक्रीड़ा के एक विशिष्ट पण (चुम्बनों की संख्या एवं प्रक्रिया) को लेकर कुछ मनमुटाव उत्पन्न हो गया है जो हमारे विट मलयकेतु को दूर करना है। बड़ी चतुरता से वह दोनों से संभाषण करते हुए और दोनों ही के मन की बात रखते हुए वह उनके प्रणय-कलह का समाधान कर देता है। कुछ और आगे बढ़ने पर उसे अनंगमञ्जरी नामक एक अन्य वेश्या दिखाई देती है जो इस समय अपनी हथेली पर मुख रखे हुए धीरे-धीरे आँसू बहाती हुई अत्यन्त दुःखी है। उसकी सहेली मञ्जीरिणी उसे समझा रही है। पूछने पर पता चलता है कि अवन्ती (मालवा) का कोई वसन्तदत्त नामक व्यापारी उसका प्रेमी है। वह भी उसे बहुत चाहती है। अभी हाल में वेश्यालय की स्वामिनी वृद्धा 'माता' ने

उससे बहुत से धन की माँग कर डाली, जिससे खिन्न हो कर उसने स्वयं तो आना बन्द कर दिया है पर अभी भी अनंगमञ्जरी के लिये कुछ न कुछ धन और उपहार भेजा करता है। किन्तु अनंगमञ्जरी उसके न आने से दुःखी है और उसका आक्रोश अपनी 'माता' पर है। मलयकेतु वेश्या के इस स्वाभाविक और सच्चे प्रेमसे बहुत प्रभावित होता है और उसे सान्त्वना देता हुआ कहता है कि तुम थोड़े दिन और धैर्य रखो, आखिर इस वृद्धा 'माता' का जीवन ही अब कितना और शेष है ! उसके बाद तुम्हारे पैरों की यह बेड़ी (शृंखला) समाप्त हो जाएगी।

इस बीच उसे एक ओर से कुछ कोलाहल सुनाई पड़ता है तो वह उस ओर बढ़ता है। देखता है कि सामने बरगद के एक वृक्ष पर झूला पड़ा हुआ है जिस पर श्रीकण्ठ आदि विट विलासवती नामक सुन्दरी वेश्या को इतने वेग के साथ झूले को खींच-खींच कर झुला रहे हैं कि उसकी भय एवं हर्ष मिश्रित चीख निकल रही है जिस पर वे लोग तालियाँ बजा-बजा कर हँस रहे हैं। आगे चलता है तो उसे दर्दुरिका नामक एक अन्य प्रौढा वेश्या भूमि पर लोटती एवं रोती हुई दिखाई पड़ती है, जिसे कलहंस नामक एक युवक ने अपने ढंग से 'शिक्षित' (दण्डित) किया है क्योंकि उसे कलहंस का अपनी पुत्री कनकरेखा से गुप्त प्रेम पसन्द नहीं है। कलहंस से बात करके समस्या का समाधान करने में देरी होगी, अतः वह आगे चल देता है। इस बीच दुपहर हो रही है। वेशवनिताओं ने अपने कमरों के दरवाजों तथा खिड़कियों पर खस, नागर-मोथा, मृणाल और जटामासी आदि से संयोग से बनी टटियाँ डाल कर अँधेरा कर रखा है। कवि की कल्पना है कि अँधेरा सूर्य की किरणों से डर कर अपनी मित्र इन नारियों के पास आकर छिप गया है। ये स्त्रियाँ अन्धकार की कृतज्ञ हैं, क्योंकि नैश-अभिसार के समय वह उनको छिपा कर उनकी सहायता करता है, अतः इस समय वे उसे उसके शत्रु सूर्य से बचा रही हैं !

और आगे बढ़ने पर मलयकेतु को मेवाड़ देश का एक दीन अश्वव्यापारी दिखाई देता है, जिसके शरीर पर कौपीनमात्र शेष है। वेश्याओं ने उसका सर्वस्व छीनकर उसे बाहर निकाल दिया है। वह इस दुर्भायशाली के सामने पड़ कर उसे लज्जित नहीं करना चाहता, अतः मुख्य सड़क छोड़ कर एक

गली में मुड़ जाता है जो आगे चल कर उसी सड़क पर मिल जाती है। किन्तु यहाँ पर एक निर्लज्ज, प्रौढा वेश्या ('ग्राम्यनटी') हँसती हुई उसका उत्तरीय पकड़ कर उसे रोकने का प्रयास करती है, जिससे वह किसी प्रकार बड़ी कठिनाई से जान छुड़ा पाता है।

धूप और परिश्रम से क्लान्त वह एक वकुलवृक्ष की छाया में थोड़ा विश्राम करता है। इसी समय उसे बगल के कालिका-मन्दिर से मृदंग-वाद्य के तालों की थाप के साथ मँजीरे की मधुर ध्वनि सुनाई पड़ती है जिससे उसे लगता है कि वहाँ गीत-नृत्य आदि का कोई कार्यक्रम हो रहा है। वह कुतूहल से उधर चल देता है, किन्तु पहले तो वह मन्दिर प्राङ्गण का दृश्य देखकर घबरा जाता है। सैकड़ों की संख्या में बकरों की बलि वहाँ दी जा रही है। पहले बकरों के माथे पर लाल चन्दन, अक्षत और पुष्प लगाए जाते हैं और फिर यूप में उनकी गर्दन फँसा कर तलवार से उनका गला काटा जाता है। मन्दिर की रक्तवर्ण पताका एवं उसी परिसर में स्थापित सर्पवेष्टित आनन्दभैरव की मूर्ति का भी उल्लेख हुआ है। उसी मन्दिर के प्राङ्गण में कौल-कापालिक लोगों के द्वारा किसी नये व्यक्ति को अपने संप्रदाय में दीक्षित करने का कार्यक्रम भी चल रहा है। ये लोग नर कपाल के चषक लेकर उसमें ताड़ी की मदिरा भरभर कर पी रहे हैं, और काली को पशुबलि प्रदान कर रहे हैं। नव-दीक्षित का नाम धनदत्त है। वह जहाज़ों पर माल लादकर समुद्रमार्ग के व्यापार करने वाला एक वणिक् है। मदयन्तिका नामक वेश्या ने जब उसका सर्वस्व लेकर अपने यहाँ से निकाल दिया तो उसने चोरों की सहायता से अपनी ही पत्नी के गहने चुरा लिये, किन्तु द्यूतशाला में दाँव पर लगाने पर, आरक्षियों ने वे पहचान लिये। इस अपराध के लिये उसे नगर के प्रशासक द्वारा प्राणदण्ड दिया जाने वाला था किन्तु उसी की पत्नी ने आकर अपना वाद वापिस लेकर उसे छुड़ाया। अब वह घर-परिवार-समाज से तिरस्कृत होकर कौल-सम्प्रदाय में दीक्षित होने आया है। इसमें नाथ सम्प्रदाय के नयनाथ आदि कौलों का सूखी गोल लौकी से बने चषकों में भर भर कर शराब पीने, उनके बेसुरे गाने, नाचने, विद्रूप हँसने तथा विचित्र चेष्टाएँ करने का उल्लेख हुआ है। उनके साथ की कोई 'कामयोगिनी' हिरन के सींग को काहल की भाँति प्रयुक्त करके बजाती हुई,

इन लोगों को अपनी धुन पर नचा और थिरका रही है। देखते ही देखते शराब के नशे में चूर ये कापालिक एक दूसरे के सिर पर अपने अलावु-चषकों से प्रहार करके उनको तोड़ डालते हैं, अप्रासंगिक प्रलाप करने लगते हैं, अपने चटाई के आसनों को फाड़ कर उसके टुकड़े इधर उधर फेंक देते हैं, और एक दूसरे से लड़ते हुए गुँथ जाते हैं। हमारे कथानायक को आश्चर्य होता है कि ऐसे पाखण्डी लोगों पर भी धनदत्त की अटूट श्रद्धा आखिर कैसे है !

मलयकेतु मन्दिर के गर्भगृह में जाकर भक्तिपूर्वक कालिका देवी को एक श्लोक बोलते हुए प्रणाम करता है, जिसमें वह उन्हें हिमालय की पुत्री, शंकर की अर्धाङ्गिनी, संसार-सागर से तारने वाली और शिखरपति-वंश (जिसके संरक्षण और तत्त्वावधान में कालनाथ का यह रूपक रचा और खेला गया) की कुलदेवी कह कर संबोधित करता है (श्लोक ३६)। इसी बीच मन्दिर की कलावती आदि प्रधान नर्तकियाँ अपने-अपने वाद्ययन्त्रों के साथ वहाँ आ जाती हैं और देवी के आगे नृत्य प्रारंभ हो जाता है। कोई मुरज बजा रही है, तो कोई मुरली, कोई काहल, तो कोई केवल ताल दे रही है, किसी के हाथ में मँजीरा है तो किसी के हत्था (रावणहत्था/सारंगी), कोई नान्दी पढ रही है तो कोई नृत्य हेतु अपनी करधनी कस रही है। थोड़ी देर के लिये सारी नर्तकियाँ एक साथ निष्पन्द खड़ी रहती हैं और धीरे-धीरे लय पूर्वक मञ्जुल गति से दो तीन बार घूम कर ब्रह्मा जी को रंगमञ्च के मध्य में पुष्पाञ्जलि अर्पित करती हैं। फिर जो नृत्य प्रारंभ होता है तो दर्शक अपनी सुध-बुध खो बैठते हैं। कोई शब्दों को अभिनय में उतारती है, तो कोई अर्थ को, और तीसरी रस का अभिनय करती है। प्रत्येक को पृथक्-पृथक् देखकर उसका पूर्ण आनन्द लेने के लिये वस्तुतः इन्द्र की भाँति एक सहस्र नेत्र चाहिये। धीरे धीरे नर्तकियाँ थक जाती हैं। तब एक नर्तकी एक स्तम्भ का सहारा ले कर खड़ी हो जाती है, एक हाथ से ढीली पड़ गई अपनी करधनी को पकड़ती है और दूसरे से अपनी साड़ी के पल्लू (आँचल) से वह अपने ऊपर थोड़ी हवा करके पसीना सुखाती है, इसके बाद फिर नाचना प्रारंभ कर देती है। एक दूसरी का अन्तर्वस्त्र इतना भीग गया है कि वह साड़ी का आँचल अपनी ठोढ़ी से दबा कर वक्षस्थल को थोड़ा ढकती हुई, पीछे हाथ करके अपनी कञ्चुकी खोल रही

है। इन ललित ललनाओं का लास्य देखते-देखते मलयकेतु का चित्त उसमें इतना रम जाता है कि वह थोड़ी देर के लिये अपने मित्र का कार्य भी भूल जाता है।

दिन एक प्रहर मात्र अवशिष्ट है। अब अपराह्ण हो चुका है। उसे शीघ्रता करनी है। आगे बढ़ता है तो उसे नीलकमल के समान नेत्रवाली शृंगारमञ्जरी दिख जाती है जो अपने तोते को पढ़ा रही हैं। वह जाकर उसकी चौकी के आधे भाग पर बैठ जाता है और उस शुक के भाग्य को सराहता है जिसे प्रतिदिन शृंगारमञ्जरी के हाथ का स्पर्श करने का सौभाग्य मिलता है और जो निरन्तर शृंगारमञ्जरी के मुख का अवलोकन करते रहने का सुख प्राप्त करता है। बार बार सिखाने और प्यार से कहने पर भी जो बोलता नहीं, क्योंकि वह निरन्तर शृंगारमञ्जरी की कोमल वाणी ही सुनते रहना चाहता है, आदि। वास्तव में परोक्षतः से यह शुक की नहीं, अपितु शृंगारमञ्जरी की स्तुति है।

शृंगारमञ्जरी से मलयकेतु का विशेष लगाव है। वह उसका मुख चूमता है, किन्तु अनुभव करता है कि वह किसी संकोच में है और स्वाभाविक तथा सहज नहीं हो पा रही। वह समझ लेता है कि कोई अन्य व्यक्ति पास में होगा। इस पर वह लौटते समय उससे मिलने का वादा कर के चल देता है।

आगे चलने पर बाँई ओर वह कुवलयमाला को गेंद से खेलते हुए देखता है। वह गेंद को भूमि पर पटक-पटक कर खेल रही है। मलयकेतु की कवि-कल्पना है कि वह गेंद को इसलिये पटक-पटक कर मार रही है क्यों कि गेंद उसके सुन्दर, गोल, स्तनों की बराबरी करने की धृष्टता कर रहा है। थोड़ी देर तक वह मुग्धभाव से उसकी क्रीडा देखता रहता है। कुवलयमाला अपने खेल में इतनी खोयी हुई है कि मलयहेतु की ओर उसका ध्यान ही नहीं जाता। हमारा मलयहेतु भी उससे बात करने का विचार छोड़कर आगे चल देता है।

आगे बढ़ने पर पूर्व दिशा में उसे कुछ कोलाहल सुनाई पड़ता है। वह उधर ही चल पड़ता है। देखता क्या है कि प्रीतिमञ्जरी नामक कोई महिला अपने घर की दीवार से टिकी, कुछ घबरा कर, मुरलिका नाम की अपनी सहेली (पड़ोसिन?) से चुपके-चुपके कुछ बातें कर रही है। महिलाओं के पास जाकर

वह बगल में होने वाले कोलाहल का कारण पूछता है तो पता चलता है कि विजयसेन की पत्नी यह प्रीतिमञ्जरी कल रात को अपने मामा के पास गई थी और जब उसके बेटे भद्रसेन से एकान्त में कुछ बातें कर रही थी तभी उसकी दासी तरलिका ने दोनों को इस विश्रब्ध वार्तालाप के मध्य देख लिया और विजयसेन के ताम्बूलवाहक से– जिससे वह प्रेम करती है और आकर लुके-छिपे मिला करती है– सारी बात बता दी। ताम्बूलवाहक से किसी प्रकार विजयसेन तक यह सूचना पहुँची जिसने आव देखा न ताव, बिना प्रीतिमञ्जरी से कुछ पूछे, तलवार लेकर बाहर निकल पड़ा और भद्रसेन के घर पहुँच कर द्वन्द्व-युद्ध के लिये उसे ललकारा। इस पर वह भी शस्त्र लेकर घर से निकल आया और अब दोनों में युद्ध आसन्न है। घबराई हुई प्रीतिमञ्जरी सचिन्त होकर कहती है– पता नहीं अब विधाता क्या करने वाला है ! मलयकेतु हल्के से हँसकर मन ही मन कहता है– इस प्रसंग में विधना तुम्हारे पातिव्रत्य भंग के अतिरिक्त और कर ही क्या सकता है, जो पहले ही हो चुका है ! "अभी जाकर दानों को शान्त  करता हूँ", कहकर मलयकेतु वहाँ से चल देता है।

दोनों वीरों की वेशभूषा और उनकी वीरोचित चेष्टाओं का ओजस्वी वर्णन, श्लोक सं० ४६ एवं ५० में हुआ है। मलयकेतु दोनों के झगड़े में न पड़ कर वहाँ से चल देने में ही अपनी कुशल समझता है। इस बीच में बीच-बचाव करने के लिए दोनों युयुत्सुओं के मध्य में बहुत से आस-पास के नागरिक इकट्ठे हो जाते हैं, और झगड़ा टल जाता है।

श्लो० ५० के पश्चात् भाण का कुछ अंश त्रुटित प्रतीत होता है। श्लोक ५२ में लाल साड़ी पहने हुए किसी रमणीय रमणी के अपनी गोद में रख कर द्रुतगति से बीणा बजाने का उल्लेख है, जिसका ऊपरी भाग उसके वक्षोजों का स्पर्श कर रहा है। रमणी का नाम हम नहीं जान पाते। विट कुछ देर तक रुक कर यह मोहक संगीत सुनता है और बिना उससे बात किये आगे बढ़ जाता है।

पाँच-छः कदम ही आगे बढ़ने पर वह पुनः एक युवती को देखता है और सोचने लगता है कि यह जानी-पहचानी सी देह-यष्टि किसकी हो सकती है ? "अरे, यह तो मेरी प्रेयसी चन्दनमाला है ! सायंकाल के निकट होने के कारण

प्रकाश की कमी से मैं इसे इतनी पास होने पर भी पहचान नहीं पा रहा था !" वह तेज़ कदमों से उसकी ओर बढ़ता है और उसे अपनी बाहों में भर लेता है। फिर उसकी ठोढ़ी उँगलियों से थोड़ी ऊपर उठाकर उससे अपने पूर्वकृत किसी अपराध की क्षमा याचना करता है। वह थोड़े अप्रसन्न भाव से कहती है– "क्षमा कैसी ? आप जैसे लोग भला कभी कोई अपराध कर सकते हैं ?" मलयकेतु अपनी सफाई देते हुए कहता है कि "अच्छा बताओ– इस वाले एकमात्र अपराध के अतिरिक्त कभी स्वप्न में भी मेरे द्वारा किया गया कोई अन्य अपराध तुम्हें याद है ? वह भी न चाहते हुए, इस कारण हो गया कि मैं एक महत्त्वपूर्ण कार्य में अत्यधिक व्यस्त रहा। और तुम्हारे जैसी क्रोध को भूलकर तुरन्त प्रसन्न हो जाने वाली स्त्रियाँ मैंने बहुत कम देखी हैं। वस्तुतः कार्य में व्यस्त, और व्यग्र व्यक्तियों का अपने और पराये दोनों प्रकार के व्यक्तियों का ध्यान मन से उतर जाता है, भुवन भास्कर सूर्य तक को सायंकाल अपने प्रेयसी कमलिनी को छोड़ कर जाना पड़ता है। इसलिये कुछ अन्यथा मत सोचो। और हाँ, कुमुद्वती के कोई हाल–चाल मिले ?" "अरे, हम दोनों सखियाँ तो एक प्राण, दो शरीर हैं" " तो हमारा मनोरथ पूर्ण होगा कि नहीं ? "अपकी वाक्चातुरी के आगे कुछ भी असम्भव नहीं"।

चन्दनमाला के इस कथन से वह उत्साहित हो उठता है और पश्चिम की ओर देखने लगता है जहाँ सूर्य अस्त होने को है। कवि की उत्प्रेक्षा है कि सूर्य अपने मित्र चक्रवाक एवं प्रेयसी पद्मिनी से बिछुड़ने पर इतना दुःखी है कि नीचे सिर करके मानों आत्महत्या करने के लिए समुद्र में छलाँग रहा है।

वैसे सायंकाल का समय भी बड़ा मनोरम होता है। देखो, न घरों की बहुएँ बड़े उत्साह के साथ अपनी दासियों को विभिन्न प्रकार के आदेश दे रही हैं– "अरे मञ्जरी, छत पर इधर उधर बैठे हुए कबूतरों को हाँक कर पिंजरे में बेड़ दो। तोतों के पिंजरों को अन्दर लाकर यथास्थान टाँग दो। सुगन्धित धूप और अगुरु जला कर घर को सुवासित करो, और केशिनी तुम शयन कक्ष में जाकर पलँग पर फूलों की पंखड़ियाँ बिछा दो, कामदेव का आगमन होने वाला है न, उनके स्वागत में !"

सायंकाल के समय वेश्यालयों में सबसे अधिक चहल-पहल और सक्रियता

दिखाई देती है। हर ओर से वाद्यों का नाद, तथा गीतों और नृत्यों की ध्वनि सुनाई दे रही है। विट को लगता है कि इस समय यह वेशवाटी अपनी संगीतपरायणता के कारण गन्धर्वलोक को भी पीछे छोड़ चुकी है। कहीं वीणा का नाद है तो कहीं मृदंग पर पड़ती हुई थाप, कहीं पुष्पक्रीडा तो कहीं परिहास से उत्पन्न हास-विलास। कहीं दूतियाँ आ जा रही हैं, कहीं कोई मान किये बैठी है, तो कोई प्रणयक्रीडा में निमग्न है। (श्लो० ५६)

अब अँधेरा बढ़ता जा रहा है। कवि की कल्पना है कि मानों नीले जल वाला समुद्र ही सूर्य पर आक्रमण करने के लिये आकाश की ओर अभिमुख है क्योंकि सूर्य ने उसके प्रियपुत्र चन्द्रमा को हरा कर निस्तेज कर दिया था, वही चन्द्रमा जो अमृत का स्रोत है और भगवान् शंकर के सिर की शोभा है। ये तारे ही रत्नाकर के जल में विद्यमान मोती हैं और ये जलते हुए दीपक विविध प्रकार के देदीप्यमान रत्न। (श्लो० ५७)

चलते-चलते उसे सामने मलयवती के घर के बाहर लगा हुआ मन्दार वृक्ष दिखाई पड़ता है। वहाँ से उसका गन्तव्य कुमुद्वती का घर पास ही है, अतः वह सुस्ताने के लिए वृक्ष के नीचे ऐसे स्थान पर बैठता है जहाँ लोग उसे न देख सकें। वहाँ बैठ कर वह उस मार्ग से आने-जाने वाली अभिसारिकाओं की लीलाओं को देख़ते हुए अपने मित्र की प्रतीक्षा करता है, क्योंकि वहीं पर उसने उससे मिलने का वादा किया है। इस बीच उसे कहीं से कुछ पुरुषों के पारस्परिक वार्तालाप की धीमी ध्वनि सुनाई पड़ती है। ध्यान लगा कर देखता है तो पता चलता है कि मणिकुण्डल आदि कुछ धूर्तगण केतकी (केवड़े) की वाटिका में शृंगारमञ्जरी नामक वेश्या की प्रतीक्षा करते हुए, बैठकर, बातें कर रहे हैं। एक कहता है – 'आने का वचन देकर भी अभी तक नहीं आई, लगता है किसी धनिक ने उसे रोक लिया है' दूसरा– 'यह कैसे हो सकता है' ? तीसरा– 'हो सकता है, किसी विट के पास चली गई हो। सबसे अच्छा तो यह रहे कि यदि वह कभी ऐसी रात में कहीं आती-जाती दिखे तो बलात् उसे रोकर अपने वश में करना चाहिये।' मलयकेतु उन सबके साहस पर उन्हें मन ही मन साधुवाद देता है और स्वीकार करता है कि वास्तव में ऐसे लोग धन्य हैं जो रात्रि में तेज़ कदमों से संकेतस्थल पर अपने प्रेमी के पास कुछ घबराई

हुई सी, मुड़-मुड़कर चारों ओर देखती हुई और सहमी हुई सी चली जा रही अपनी पसन्द की किसी रमणी को रास्ते में छेक कर उसे अपनी बाहों में समेट लेते हों (श्लो० ५८)।

वह निश्चय करता है कि यहाँ से ज़रा सा हट कर इनकी चेष्टाएँ देखूँ ! इसी बीच में उसे नूपुर की ध्वनि सुनाई देती है। कोई नारी अँधेरे में बगल से निकल कर किसी घर की ओर बढ़ रही है। यह श्रृंगारमञ्जरी है, जो उन धूर्तों को उपेक्षित करके अपने प्रेमी के पास जा रही है। न उसे अँधेरे से डर लग रहा है, न चोरों से और न लुटेरों से। मलयकेतु अलक्षित रह कर उसका पीछा करता है। वह एक घर के पास जा कर खड़ी हो जाती है और चुटकी बजाकर किसी को बुलाती है। ऊपर से उसके उत्तर के रूप में शयनकक्ष की श्रृंखला के खड़कने की ध्वनि सुनाई पड़ती है। एक युवक पीछे के ज़ीने से नीचे उतरता है और घबराई हुई सी श्रृंगारमञ्जरी को अपने साथ ऊपर ले जाता है। मलयकेतु के अनुसार गौरवर्णा, सुसज्जित, श्रृंगारमञ्जरी के प्रवेश से वह सुनहला भवन मानों रत्नों की ज्योति से जगमगा उठता है। वह भी मुख्य ज़ीने से ऊपर चढ़ने का उपक्रम करता है, किन्तु इस बीच ऊपर से आती हुई एक महिला से टकरा जाता है। उसका आँचल पकड़कर वह 'तुम कौन हो, कौन हो' पूछता है तो पता चलता है कि वह सारिका है जो अपने पति की चेष्टाओं की जासूसी करने के लिए ऊपर गई थी। उसका पति सायंकाल से ही, धूप खा जाने से सिरदर्द होने का बहाना करके ऊपर के कमरे में लेटा हुआ है और मञ्जुषिका को भेज कर उसने श्रृंगारमञ्जरी को चुपके से अपने घर बुलवाया है। मलयकेतु मन ही मन हँसता हुआ कहता है – "तुम्हारा पति रसिकशिरोमणि अवश्य है, किन्तु ऐसा तो मुझे नहीं लगता !" दोनों साथ में ऊपर जाकर शयनगृह की खिड़की से अन्दर झाँकते हैं तो वास्तव में सारिका के रसिक पति को श्रृंगारमञ्जरी के साथ प्रेमक्रीडा में संलग्न पाते हैं। इस पर मलयकेतु मन ही मन उस रसिकशेखर की प्रशंसा करता है जो गोद में बैठा कर श्रृंगारमञ्जरी का चुम्बन कर रहा है (श्लो० ६१)। "तुम ठीक ही कह रही थीं, सारिका, अब जो उचित हो, तुम्हें करना चाहिये। मैं चलता हूँ" कह कर वह प्रस्थान कर देता है।

पूर्व दिशा की ओर दृष्टि डालने पर उसे चन्द्रमा उदित होता हुआ दिखाई देता है। उसका मित्र चन्द्रसेन अभी तक आकर नहीं मिला, इससे वह थोड़ी चिन्ता में है। किन्तु तभी एक युवक नीचे सिर करके, थके हुए कदमों से सामने आता हुआ दिखाई पड़ता है जो मलयकेतु का प्रियसखा चन्द्रसेन ही है। वह पूछता है– "मित्र, कुछ दुःखी जान पड़ते हो, क्या अभी तक तुम्हारी पत्नी तुमसे प्रसन्न नहीं हुई ? अच्छा थोड़ा यहीं रुको। सामने तुम्हारा घर है। मैं उसको मना कर अभी तुरन्त लौटता हूँ।"

चन्द्रसेन की एक दासी है – कुरंगिका। उससे वह पूछता है कि कुमुद्वती (चन्द्रसेन की पत्नी) 'इस समय कहाँ है ?" उत्तर मिलता है कि 'ऊपर अटारी पर है'। जब वह कहता है कि जाकर उसे मेरे आगमन की सूचना दे दो, तो वह कहती है– इस समय वह इतने क्रोध में है कि मुझे उसके पास जाते हुए भीषण डर लग रहा है'। तब मलयकेतु कुरंगिका के साथ अटारी पर चढ़ता है और ध्वनि के माध्यम से अपने आगमन की सूचना देता है। कुमुद्वती उसका अभिवादन करने के लिये तुरन्त खड़ी हो जाती है। विट उठने के लिए उसे मना करता है और कहता है कि मित्रों के बीच में ऐसी औपचारिकता के लिये कोई स्थान नहीं है और वैसे भी तुम्हारा शरीर इस समय ऐसे उपचारों का निर्वाह करने में अशक्त है क्योंकि – "तुम्हारा मुख इस समय ऐसा निस्तेज और कान्तिविहीन हो रहा है जैसे प्रभातकाल में चन्द्रमा। खुले बाल सामने आकर आलक्तकविहीन ओष्ठों को ढक रहे हैं। आखों से काजल को खिन्नतावश ऐसे निष्कासित कर दिया गया है जैसे उस प्रियतम को, जो तुम्हारा दास होने के लिये आकुल है, अब हम और क्या कहें" ? (श्लो० ६२) कुमुद्वती उत्तर देती है– आपके मित्र महोदय ने मेरे साथ क्या किया, इसका तो आपको पता नहीं। विना जाने ही सारा दोष मेरे ऊपर ही मढ़े दे रहे हैं।" "नहीं, नहीं, अरे भोली, मैं तुम्हारे ऊपर कोई भी दोषारोपण नहीं कर रहा, ऐसा तुम्हें केवल दुराग्रहवश प्रतीत हो रहा है।" "मैंने कह दिया, अब मुझे उस धूर्त से कुछ भी लेना देना नहीं है।" "तुम इस समय अपने वश में नहीं हो, इसलिए ऐसा कह रही हो। आज तुम उसका उपहास करके उससे पृथक् होना चाहती हो, किन्तु जब वह तुम्हें छोड़कर वास्तव में चला जाएगा तब लोग तुम्हारा कितना भयंकर

उपहास करेंगे, यह भी सोचा है ?

इस पर कुमुद्वती मौन रहती है। विट सोचता है ''अनिषिद्धम् अंगीकृतमेव''– बात काटी नहीं गई, इसका मतलब स्वीकृत कर ली गई। दासी कुरंगिका से वह कहता है– 'देखो, बाहर हमारा एक सेवक खड़ा है, ज़रा उसे बुला लाओ।' प्रिय के ऊपर आने की बात पर कुमुद्वती थोड़ा शरमा सी जाती है। चतुर विट मलयकेतु उसके चेहरे का भाव पढ़कर तुरन्त समझ जाता है कि इस मानिनी का मान अब शिथिल पड़ रहा है।' अपने मित्र, उस सेवक-श्रेष्ठ, के ऊपर आने पर वह हल्के से हँसते हुए उससे कहता है– ''सच पूछो, तो सारा अपराध तुम्हारा ही हैं इसका क्या प्रायश्चित्त करोगे ?'' ''जो प्रिय मित्र कहें''। ''देखो, कुमद्वती के पैरों पर गिरने के अतिरिक्त इसका न तो कोई अन्य प्रायश्चित्त है, न ही उसके चित्त को प्रसन्न करने का कोई अन्य साधन। क्या बोले ? 'अभी गिरता हूँ', ठीक है।''

तदनन्तर नायिका से विट अनुरोधपूर्वक कहता है कि अब तुम अपना क्रोध छोड़ दो। भला स्वामी के पैरों पर गिरने के बाद भी क्रोधित बने रहने का क्या औचित्य है ? इसको अपनी कृपा का पात्र बनाओ, और अपने हाथों से शीघ्र ऊपर उठा लो। अरे, क्या अभी भी कुछ क्रोध बाकी है ? लगता है तुम्हारे निर्दय हृदय में अपने प्रियतम से भी ज्यादा क्रोध के प्रति प्रेम है। अरे, पक्षपात अपनों के प्रति होता है, दूसरों के प्रति नहीं। लगता है तुम्हारी पक्षपातिता कहीं सो रही है'' !

अब नायिका की आँखों से आँसू टपक पड़ते हैं। अपने कोमल हाथों को वह पति की ओर बढ़ाती है। इस पर मलयकेतु प्रसन्न होकर मित्र से कहता है – ''उठो, उठो, प्रियतमा ने तुम्हें अनुगृहीत कर दिया।'' कुमुद्वती पलँग पर थोड़ा एक ओर खिसक जाती है जिससे चन्द्रसेन उसके साथ बैठ सके। विट को दोनों की यह प्रीति देखकर अत्यन्त संतोष होता है।

वह नायिका से कहता है – देखो, चन्द्रोदय हो रहा है (चन्द्रसेन की ओर संकेत है) जिससे कुमुदिनी खिली पड़ रही है (कुमुद्वती की ओर संकेत)। आकाश रूपी रत्नशय्या (तारे !) पर चन्द्रमा पौढ़ा हुआ है और सर्वत्र स्नेह-सुधा सरसा रहा है। इस पर चकोरियाँ वैसे ही हर्षित हो रही हैं जैसे तुम्हारी सखियाँ। अब नायक की ओर अभिमुख होकर वह कहता है– अच्छा अब तुम कस्तूरी से इस

कमलनयनी के माथे पर तिलक अंकित करो, और स्तनों पर मकरी (शिशुमार, सूँस) की आकृति के आलेख बनाओ। सारा काम इसके मन के अनुसार ही करना और कभी परिहास (मज़ाक) में भी इसके साथ अशिष्टता न करना। जानते हो क्यों ? क्यों कि पूर्व में अर्जित प्रभूत पुण्यों के फलस्वरूप ही ऐसी किसी कमल-नयनी से समागम होता है जो प्रणयकेलि के पश्चात् छोटी-छोटी तेज साँसों के साथ प्रियतम के मुख में पान का आधा बीड़ा खोंसती है, और शेष आधा अपने मुख से काट लेती है। सब संसारी जनों को यह सुख नहीं मिलता !

रूपक यहाँ समाप्त होता है। भरतवाक्य में ईश्वर से, सन्तोषी सज्जनों को (मलयकेतु की भाँति) सतत परोपकार में संलग्न रहने की प्रार्थना की गई है। राजा अपने शत्रुओं का विनाश करके न्यायपूर्वक पृथ्वी का पालन करें, और धीरोदार गुणी नायक से युक्त तथा सद्वचनों से सुन्दर भाषा में रचित सुकवि कालनाथ की यह कृति सज्जनों का कण्ठहार बने।

## कविकालनाथ एवं उनकी कृति

सौभाग्य से कवि ने रूपक की प्रस्तावना में अपना थोड़ा सा परिचय दिया है जिससे पता चलता है कि मूलतः वे वाराणसी के निवासी थे, अत्रि गोत्र में उत्पन्न हुए थे और उनके पिता का नाम 'पीताम्बर' था। संभवतः वाराणसी (या आस पास के ) के गर्गवंशीय राजा इन्द्रशिखर (या इन्द्रशेखर) के वे प्रियपात्र तथा सभाकवि थे। इन्द्रशिखर की माता का नाम 'हरिप्रिया' था और पिता थे 'हरिश्चन्द्र'। उनकी जागीर या राज्य कुछ बड़ा ही रहा होगा क्योंकि उनको २६ छोटे राजाओं का अधिराट् बताया गया है। दुर्भाग्य से हमको इतिहास में न तो इनका परिचय प्राप्त होता है, न ही हमको ठीक प्रकार से यह परिज्ञात है कि इन्द्रशिखर की राजधानी किस नगर में थी। यह आवश्यक नहीं कि वे वाराणसी से राज्य करते रहे हों क्यों कि यद्यपि कवि 'वाराणसेय' अवश्य है, किन्तु वाराणसी में जन्मा वह कवि अन्यत्र जाकर भी सभाकवि बन सकता है और इसी की सम्भावना अधिक लगती है। अपने आश्रयदाता इन्द्रशिखर (या इन्द्रशेखर) को उन्होंने पूर्वदिशा का 'महेन्द्र' कह कर सम्मान दिया है ( इन्द्र भी पूर्व दिशा के स्वामी हैं)। वैष्णव कुल से संबद्ध होते हुए भी उनका सभी

देवों के प्रति समान श्रद्धाभाव जान पड़ता है। काली की चैत्र (=नवरात्र) यात्रा के प्रसंग में नाटक का मञ्चन हुआ है। यात्रा (जात्रा) के अवसर पर देवमूर्ति के मन्दिर से बाहर आने पर और उद्यान या किसी अन्य शाला में स्थापित किये जाने पर अनेक प्रकार के धार्मिक एवं ( आज की भाषा में ) 'सांस्कृतिक' कार्यक्रमों के आयोजन का उल्लेख कथासरित्सागर आदि अनेक प्राचीन ग्रन्थों में स्पष्टतः प्राप्त होता हैं। कालिका के सम्मुख दी जाने वाली बलि कोलकातानगरीय कालीघाट की याद दिलाती है। उड़ीसा में भी देवी के लिये छागबलि बहुत प्रचलित है (जाजपुर आदि स्थानों पर)। बिहार में भी रही होगी, किन्तु बौद्ध-वैष्णव धर्मानुयायी पालों के शासन के समय इसमें बहुत कमी आई। हाँ, मिथिला में यह पूर्ण संरम्भ के साथ प्रचलित रही, और अभी भी है। कालनाथ नाम में 'नाथ' शब्द मत्स्येन्द्र-गोरख के द्वारा प्रवर्तित नाथसम्प्रदाय की ओर संकेत करता है जिसका अनुयायी हमारा कवि हो सकता है। वैसे उसका स्वाभाविक झुकाव शाक्तदर्शन की ओर अधिक है जिसमें शिवतत्त्व नहीं, अपितु शक्ति-तत्त्व अधिक प्रधान है। मंगलाचरण श्लोक में अर्धनारीश्वर शिव के रमणीय वामांग की ही स्तुति है, दक्षिण की नहीं। पूरा भाण नारी प्रधान है। अन्त के दृश्य में भी पुरुष को ही नारी के चरणों पर गिरते दिखाया गया है। शाक्ताचार के पञ्चमकारों में से पञ्चम इस पूरे रूपक का प्रेरणा-स्रोत प्रतीत होता है। श्लोक ११–१२ में 'पुष्पिणी' नारी के दर्शन की विशिष्ट प्रशंसा भी इसी ओर इंगित करती है। 'सुकृतफलं हि सारसाक्षीसमागमः' अन्तिम दृश्य में कवि की यह टिप्पणी उसका अपना व्यक्तिगत विचार भी लगता है। वाराणसी से बंगभूमि तक कहीं कवि की कर्मभूमि रही होगी, ऐसा मेरा अनुमान है।

ग्रन्थ में केवल एक ही भौगोलिक प्रदेश का निर्भ्रान्त उल्लेख मिलता है, और वह है मेवाड़ (मेदपाट)। मेवाड़ का एक अश्वविक्रेता (घोटकवणिक्) उस वेश्यालय में आकर फँस गया है। किसी वेश्या ने उसका सर्वस्व अपहरण कर, कपड़े तक उतरवा लिये हैं (द्र० श्लोक २६ और ३० की बीच का गद्यभाग)। वैसे तो मेवाड़ अच्छे घोड़ों की जन्मस्थली नहीं है, पर लगता है कि वहाँ बाहर (सिन्ध या काम्बोज आदि पश्चिमी प्रदेशों) से घोड़े मँगवा कर सवारी या युद्ध

आदि के लिये प्रशिक्षित किये जाते थे और फिर उन्हें उत्तर-पूर्वी भारत में लाकर बेचा जाता था। यों तो मेवाड़ राज्य के आदिसंस्थापक बप्पा रावल का समय षष्ठ शताब्दी माना जाता है किन्तु इस राज्य का सर्वाधिक उत्कर्ष दसवीं से पन्द्रहवीं शताब्दी तक रहा। खानुआ के युद्ध में बाबर के हाथों राणा संग्रामसिंह ('साँगा') की पराजय के बाद मेवाड़ वह मेवाड़ नहीं रहा। राजधानी भी चित्तौड़ से हटकर उदयपुर चली आई। चित्तौड़ दुर्ग का अधिकांश उत्कृष्ट वास्तु एवं शिल्प, ग्यारहवीं से चौदहवीं शताब्दी तक का है। मेवाड़ के 'शासक' शिव-एकलिंग जी के मन्दिर के निर्माण का समय भी १०वीं-११वीं शती है।

जिन कौलकापालिकों की निन्द्य चेष्टाओं का सजीव चित्रण कालनाथ ने श्लोक ३५,३६ तथा मुख्यतः ३८ में किया है उससे लगता है कि उस समय समाज में यह वर्ग काफ़ी महत्त्वपूर्ण था। कापालिकों के उत्कर्ष का समय भी दसवीं से बारहवीं (अधिकतम १३ वीं) शती के मध्य पड़ता है।, अतः हमारा अनुमान है कि इस भाण की रचना लगभग इसी काल में होनी चाहिए– अर्थात् ईसवी सन् १००० से १२०० के बीच। भाण के सूक्ष्मावलोकन से स्पष्ट है कि अभी मुस्लिम संस्कृति ने भारत में पाँव नहीं पसारे थे और भारत के स्वर्णयुग, गुप्तकाल, में विकसित-पल्लवित संस्कृति ही ह्रासोन्मुख रूप में अभी नगरों में सर्वत्र व्याप्त रहकर तत्कालीन भारतीय नागरिकों में स्वीकार्य थी।

हमारा भाण एक अत्यन्त समृद्धिशाली युग की छवि प्रस्तुत करता है। तत्कालीन भारत की आर्थिक स्थिति निश्चय ही अत्यन्त सुदृढ़ रही होगी। लोग विविधवर्णों के रंगीन पत्थरों द्वारा कई-कई मंज़िलों वाले विशाल भवन बनाते थे जिनमें सबसे ऊपर सोने से मढ़ा मङ्गलकलश के आकार का एक गुम्बज़ बनाया जाता था। दिन भर मकानों के कमरे अगुरु आदि सुगन्धित द्रव्यों के धुएँ से सुवासित रहते थे और खिड़कियों से निकल कर यह परिमल बाह्य वातावरण (आवागमन पथ) तक को सुगन्धित करता था (श्लोक ६)। हमारा मलयकेतु ऐसे नगरखण्डों को 'शृङ्गार और वैभव की परमसीमा' कह कर अभिशंसित करता है।

प्रस्तुत भाण में प्रसंगानुकूल तत्कालीन सामाजिक, धार्मिक एवं सांस्कृतिक परिदृश्य का बड़ा सुन्दर चित्रण है। सूर्य, शिव, भैरव, एवं काली-चण्डी प्रभृति

देव-देवियों के प्रति कवि का विशेष श्रद्धाभाव है और उनकी स्तुति में पद्य भी हैं। देवी कालिका तो उसके आश्रयदाता शिखर(पति) वंश की कुलदेवीं भी हैं। कालिका को दी जाने वाली भीषण रक्तपात-युक्त छागबलि का, और अपने अलावु (तुम्बी) चषकों में भर-भर कर मदिरा पीने और बाद में मत्त होकर एक दूसरे के सिर पर उन्हें फोड़ डालने वाले, साथ ही अपने बैठने के चटाई वाले आसन की चिन्धी-चिन्धी करके इधर-उधर फेंकने वाले कौल-कापालिकों का वर्णन आँखों के सामने सजीव होकर नाच उठता है (श्लो० ३८)। हलके शारीरिक व्यायाम हेतु गेंद (कन्दुक) से खेलना कन्याओं की प्रिय क्रीडा में सम्मिलित था। गेंद किस पदार्थ की बनाई जाती थी, इस पर शोध अपेक्षित है, क्योंकि भूमि पर गिरकर यह उछला करती थी –लकड़ी या कपड़े की गेंद हो, तो यह संभव नहीं। हो सकता है बाह्य आवरण चमड़े का होता हो, क्योंकि रबर का तो परिज्ञान था नहीं और न अभी उसकी खोज ही हुई थी। घरों में शुकों को पालने की प्रथा तो भारत में बहुत ही प्राचीन है। मथुरा की शिल्प कला में एक हाथ में शुक का पिंजरा लिये हुए एक मादक स्त्री का चित्रण भी है। अतः शृंगारमञ्जरी आदि नायिकाओं का अपने शुक को भाषा की शिक्षा देना ( श्लो० ४७) स्वाभाविक लगता हैं, किन्तु भवनों की छत पर कबूतरों को पालने (श्लो० २८) और शाम को उन्हें हाँक कर उनके दड़बे में बन्द करने के उल्लेख (श्लो० ५५), से लगता है कि यह भारतीयों का एक नया शौक विकसित हुआ था– स्वतः स्फूर्त हुआ या बाहर (फारस?) से आया, इस पर विचार होना चाहिए। वैदिक काल में तो कपोत को यम का दूत माना जाता था और वैदिक संहिताओं में घर पर पारावत के बैठ जाने या नीड बना लेने पर तज्जन्य अनिष्ट-निवारण हेतु मन्त्र भी दिये हुए हैं। कालिदास ने उज्जयिनी की अट्टालिकाओं की वलभी पर जिन सोते हुए कबूतरों का उल्लेख किया है– और उस स्थान पर मेघ को भी अपनी प्रिया विद्युत् के साथ रात बिताने की सलाह दी है (मेघदूत, श्लो० ३८, **तां कस्याञ्चिद् भवनवलभौ सुप्तपारावतायां, नीत्वा रात्रिं चिरविलसनात् खिन्नविद्युत्कलत्रः**), वे कदाचित् पालतू कपोत नहीं रहे होंगे, अपितु वैसे ही धूम्रवर्णी वन्यकबूतर जैसे आज भी हमारे नगरों के ऊँचे भवनों में सर्वत्र निवास

करते हैं, अस्तु।

वेश्यालय की सुन्दरियों की झीनी, पारदर्शी, श्वेत, कौसुम्भी तथा लाल रंग की रेशमी साड़ियों का (श्लो० २४, २६, ५२), उनकी साज-सज्जा का, और प्रसाधन हेतु प्रयुक्त होने वाले आलक्तक, ओष्ठरञ्जनी तथा पुष्पप्रकर, पुष्पमालाओं एवं सुगन्धित द्रव्यों का स्थान-स्थान पर उल्लेख मिलता है। कस्तूरी के लेप से वक्षःस्थल को महकाने का एवं अगुरु, धूप आदि सुगन्धित द्रव्यों को हल्की, सुलगती आँच में डाल कर उनके धुएँ से बालों को सुगन्धित करने का भी उल्लेख है (श्लो० १५)। महिलाएँ जब अपने घने, लम्बे, बालों (कबरीभर) को खोलकर पीठपर डाल लेती थीं तो घर के पालतू मोर उसे मेघाडाम्बर समझ कर पास आ जाते थे ! केशपाश में पुष्पों के गुम्फन का और शरीर पर पहने जाने वाले विविध आभूषणों का उल्लेख तत्कालीन सांस्कृतिक उत्कर्ष एवं समृद्धि का परिचायक है। आज जैसे हाथों में मेंहदी के सुरुचिपूर्ण आलेख सजाए जाते हैं, वैसे ही हमारे भाण के काल के रसिक नागरगण कस्तूरी से अपनी प्रेमिकाओं के उरोजों पर चित्रित करते थे और युयुत्सु वीर अपने माथे पर कस्तूरी का तिलक लगाकर तथा अपनी भुजाओं, वक्षःस्थल तथा सिर पर रुद्राक्ष की माला धारण कर, कमर में काछनी कसकर और हाथ में तलवार लेकर भैरव की भाँति रणभूमि में कूद पड़ते थे।

ग्रीमष्मऋतु के दिन का मध्यकाल वनिताएँ अपने वल्लभों के साथ ऐसे कक्षों में व्यतीत करती थीं जिनकी गीली (सरस) दीवारें घास से बनाई जाती थीं और जिनमें सुगन्ध एवं शीतलता हेतु बीच-बीच में नागरमोथा, खस, जटामासी तथा मृणाल का गुम्फन किया जाता था (श्लो० २६)।

भारतीय संगीत (वाद्य, गीत, नृत्य) एक साधना का नाम है। यह मनोरञ्जन का साधन नहीं, अपितु एक तपस्या है। यह एक पूजा है, जिसे विशिष्ट उपचार के रूप में कलाकार अपने इष्टदेवता को समर्पित करता है। मानव दर्शक इसमें गौण किंवा आनुषङ्गिक हैं। यही कारण है कि यह सदैव मन्दिरों से जुड़ा रहा। कालिदास ने मेघदूत में उज्जयिनी के महाकाल मन्दिर में गणिकाओं द्वारा शिव की प्रदोषकालिक समर्चना में क्रियमाण नृत्य का मनोहारी उल्लेख किया है (श्लो० ३५)। पुरी के जगन्नाथ मन्दिर में रात्रि की पूजा ('बड़ शृङ्गार') के

उपरान्त देवदासियों द्वारा गीतगोविन्द के पदों पर वह नृत्य किया जाता था जिसे आज ओडिसी नाम से जाना जाता है। दक्षिण भारत के मन्दिरों की नृत्य की परम्परा तो सुविख्यात है। हमारे भाण में भी कालिकादेवी के मन्दिर के प्रांगण में नर्तकियों द्वारा देवी माँ को संगीत अर्पित करने का अतीव मनोरम एवं सजीव चित्रण है। जिसमें भरत के नाट्यशास्त्रोक्त विधान के अनुसार पहले थोड़ी देर इष्टदेवता के ध्यान में अधोमुख एवं निष्पन्द खड़ी रहकर, तत्पश्चात् धीरे-धीरे लयपूर्ण एवं ललित पदक्रमों से चलती हुई मृगनयनी नर्तकियाँ पूर्वरंग का अनुष्ठान कर एवं रंगभूमि के केन्द्र में ब्रह्मा को पुष्पाञ्जलि प्रदान कर, गीतों के शब्द, अर्थ एवं रस का ऐसा चित्तग्राही अभिनय करती हैं कि दर्शकों का नृत्य में पूर्ण तन्मयीभाव हो जाता है (**पश्यतो मम तन्मयं मनः**, श्लो० ४६) और दर्शक अपने बस में नहीं रहता (**गच्छन्त्यो रचयन्ति हन्त विवशं रङ्गं कुरङ्गीदृशः**, ४२)।

वस्तुतः हमारा यह रूपक उस समय की सामाजिक और सांस्कृतिक स्थिति का चित्र उपस्थित करता है जब गीत, नृत्य, आदि सहित सभी प्रकार की ललित कलाएँ अपने चरम उत्कर्ष पर थीं।

## कालनाथ की काव्यप्रतिभा

### भाषा एवं शैली –

कालनाथ का एक मात्र उपलब्ध यह रूपक भी उनको संस्कृत के श्रेष्ठ कवियों की श्रेणी में प्रतिष्ठापित करने में समर्थ है। कालनाथ की शब्द-सम्पदा विशाल है पर वे चतुराई से चुने गये नपे-तुले शब्दों में ही अपनी बात व्यक्त करना उचित समझते हैं। निरतिशय सरल, मसृण, भावपूर्ण, सरस, सारगर्भित एवं चुटीला गद्य लिखने में वे दक्ष हैं। प्रस्तावना को छोड़कर रूपक के मुख्य भाग में कहीं पर भी उन्होंने लम्बे वाक्यों का प्रयोग नहीं किया। दोनों ही स्थानों में यह प्रसंगानुकूल भी है। रूपक के गद्यभाग में स्थान-स्थान पर बड़ी सुन्दर सूक्तियों का सन्निवेश प्राप्त होता है और वाक्यों की संरचना तथा अभिव्यक्ति की सहजता से संस्कृत की जीवन्तता प्रमाणित होती है। उनकी मातृभाषा क्या थी, यह कहना तो कठिन है, किन्तु संस्कृत का वे जीवन में

व्यावहारिक प्रयोग भी करते रहे होंगे ' –*'तदितो नातिदूरगन्तव्या सा वीथी।' 'तदनुचितमेनामसंभाष्य अन्यतो गन्तुम् '। 'साधयामस्तावत्' (तु०की 'समिधाहरणाय साधयामो वयम् '* – शाकुन्तल, प्रथम अंक)। *'अनन्तरकरणीयाय प्रयतिष्ये।' 'एष कलहांकुरमन्मूलयामि।' 'सुधटितं तर्हि विधात्रा विधात्रा', तदनुचितमस्याः रसपरवशतां विहन्तुम्।' 'उपक्रान्तमेवैतैः स्वसिद्धिकौशलं प्रकाशयितुम्'*, आदि ऐसे ही सुव्यस्थित, सुघटित एवं सारगर्भित वाक्य हैं।

**कालनाथ की सूक्तियाँ –**

उनकी सूक्तियाँ भी प्रायः नितान्त नवीन एवं मौलिक हैं। ये उनके गद्य एवं पद्य दोनों में गुम्फित हैं– *'न हि सौहृदमुपचारम्'* (अच्छे मित्रों के बीच औपचारिकता नाम की वस्तु नहीं होनी चाहिए'), *'अयुक्तः खलु कार्यातिपातः'* (अन्य छोटे मोटे कार्यों में उलझ कर आवश्यक कर्त्तव्य की हानि करना उचित नहीं होता), *'तदतो मत्कुणभिया परित्यक्तशय्यस्य वृश्चिकवेदनानुभवः'* (खटमलों से त्रस्त होकर बिस्तर से उतरने के लिये भूमि पर पाँव रखा तो बिच्छू ने डंक मार दिया), *'सद्यः प्रसादसुभगा विरला हि नार्यः'* (बहुत कम ही ऐसी स्त्रियाँ होती हैं जो प्रिय के मनाने पर तुरन्त प्रसन्न हो जाएँ) *'विचित्रो विधिविधिः'* (विधाता का विधान बड़ा विचित्र होता है), *'अनिषिद्धमङ्गीकृतमेव'* (अगर प्रतिवाद नहीं किया, तो समझ लो स्वीकार कर लिया), *असम्भावना हि सम्भावितस्य यावज्जीवं शल्यम्* (किसी सम्मानित व्यक्ति का यदि कहीं थोड़ा सा भी अनादर हो जाए तो वह उसे जीवन भर सालता रहता है), *'प्रणमति निजनाथे कोऽपराधः स्थातुं नाथते'* ? (प्रियतम के झुककर प्रणाम करने के पश्चात् कौन से क्रोध की सामर्थ्य है कि वह फिर भी प्रिया के मन में बना रहे) तथा रूपक के अन्तिम अंश में आने वाली, सम्पूर्ण कथावस्तु की सारातिसारस्वरूप यह सूक्ति *'सुकृतफलं हि सारसाक्षीसमागमः'* (पूर्वकृत अनेक पुण्यों के फलस्वरूप ही कमल के समान नेत्र वाली किसी सुन्दरी से समागम होता है), ये सभी कवि के सिद्धवाक्य हैं जो उसकी रचनाचातुरी के साथ-साथ उसके लोक ज्ञान के भी उत्तम परिचायक हैं।

**अलंकारयोजना –**

कालनाथ को संस्कृत भाषा पर निःसन्दिग्ध पूर्ण आधिपत्य था। कभी-कभी वह पाण्डित्य प्रदर्शन के लिये शब्दों से खिलवाड़ करने लगते हैं। रचना का

निम्न पद्य (श्लो० ३०) इसका उत्तम उदाहरण है जिसमें टकार का बाहुल्य चमत्कृति उत्पन्न करता है–

तुलाकोटिप्रान्तक्वण. त्चणचेटीकरवलद् -
वराटीवाचाटीकृतविटवधूटीगृहतटी।
नटीघोटीराजन्मदननृपधाटी पटकुटी -
कपाटी खल्वाटीरचितपरिपाटीकृतवटी।।

इसी प्रकार श्लोक २५ में भी टकार एवं णकार का प्रयोग दर्शनीय है। छन्द की यतियों पर एवं चरणों के अन्त में निर्मित मध्यानुप्रास, अन्त्यानुप्रास तथा वृत्त्यनुप्रासों की यह छटा भी अतीव हृदयावर्जक है–

करकलितकपाला तालहालारसाला
पृथुलतरकपोलस्विद्यदत्युग्रभाला।
मदहसितकरालीमर्चयत्यादिकाली-
मुपहृतरुधिरालीमत्र कापालिकाली ।। (श्लो० ३५)

कवि का ललितवर्णों में गुम्फित अनुप्रास के प्रति विशेष लगाव है। गद्य एवं पद्य दोनों में वह ध्वनिसाम्य वाले वर्णों का प्रयोग करने का पक्षपाती है। ३७ वें श्लोक (**काहलीकृतकुरंगशृंगिका०**) का प्रत्येक शब्द, या समस्त शब्द, क–वर्ण से प्रारम्भ होता है और लकार के बाहुल्य से युक्त है ('रलयोरभेदः' से र का भी ग्रहण करें)। **'सिन्दूरसुन्दरकपोलकपालमाला हेलावलोकनसकौतुकमानसोऽपि'** (श्लो० ३४) जैसी शब्दावली का प्रयोग वह इतने सहजभाव से और अनायास करता चलता है कि उसमें कोई कृत्रिमता प्रतीत नहीं होती। **'स्पन्दाय मन्दाधराः ' कमलासनाय कुसुमानि' 'रङ्गं कुरङ्गीदृशः'** (श्लो० ४२) **'मुरली तरलयति'** (श्लो० ४०) भी ऐसे ही प्रयोग हैं। वृत्ति- एवं अन्त्यानुप्रास का सौन्दर्य कवि द्वारा सूर्य नारायण की स्तुति में निबद्ध श्लोक ८ में भी अवलोकनीय है –

सिन्दूरसुन्दरकराय दिवाकराय
दृप्यत्तमःशमकराय शिवाकराय।
भक्तोपदर्शितफलाय मुदालयाय
तस्मै नमोऽस्तु करुणावरुणालयाय।।

रूपक का परिशीलन करने पर पाठकों को ऐसे और अनेक प्रयोग मिलेंगे।

अर्थालंकारों में उत्प्रेक्षा कवि का सर्वप्रिय अलंकार प्रतीत होता है। उसकी उत्कृष्ट कल्पना-शक्ति एवं उच्च कोटि की उद्‌भावनप्रवणता इसमें उसे विलक्षण प्रावीण्य प्रदान करती है। पीछे रूपक की कथावस्तु में प्रसंगवश कई सुन्दर उत्प्रेक्षाओं की चर्चा की गई है– कोई नर्तकी दीर्घकाल तक नृत्य करने के उपरान्त थक कर, साड़ी के आँचल को ठोढ़ी में दबाकर, अपनी चोली (कञ्चुक) बदल रही है। कवि की कल्पना कि यतः इस नृत्य के द्वारा उसने सारे दर्शकों के चित्त को चुरा लिया है, इसलिये लगता है कि उन सभी चित्तों को समेट-बटोर कर अपनी चोली में भरने के लिये ही उसे खोल रही है–

**अञ्चलेन चिबुकानुकम्पिना**
**किञ्चिदावृतकुचद्वयान्तरा।**
**कञ्चुकापनयनेन चेतसां**
**सञ्चयं किमियमीहते नृणाम्। (श्लो० ४५)**

सन्देह गर्भित होने से यह उत्प्रेक्षा और भी सुन्दर बन पड़ी है। कन्दुक क्रीडा के प्रसंग में नायिका द्वारा अपने स्तनों के आकार-प्रकार का अनुकरण और उनकी बराबरी करने का दुःसाहस करने वाले कन्दुक को बारम्बार प्रताडित करने की चर्चा भी हो चुकी है। अपना अपराध क्षमा कराने के लिये बेचारा कन्दुक बार-बार नायिका के चरणों में गिरता है–

**कुचनिकुचमानवहनापराधयोगीव ताड्यते त्वनया।**
**कन्दुक एष च भूयो भूयः परिपतति पादयोरस्याः।। (श्लो० ४८)**

रमणियों के द्वारा दुपहर के समय सूर्य के प्रखर किरण-बाणों से भयभीत होकर अन्धकार अपनी सखियों, पुर-रमणियों, के यहाँ शरण लेता है, जो चारों ओर से खस-मोथा-मासी आदि की टटियाँ लगा कर अपने कक्षों में पुरानी मैत्री का पालन करते हुए, अपने प्रियतमों के साथ मिलकर, मानों उसकी रक्षा करती हैं। रमणियों की अन्धकार से यह मैत्री इसलिये हैं क्यों कि नैश-अभिसार के समय वह उनको सर्वतः आवृत कर, उनकी रक्षा करता है–

